लक्ष्मीवेङ्कटेशायनमः ।

श्रीमन्महानुभावब्रजवासीदासकृत ।

# ब्रजविलास.

सटिप्पण

जिसमें नित्यनिकुंजविहारी राधाकृष्णकी अशेष विचित्रविचित्र ब्रज-
लीला अनेक दोहा, सोरठा, चौपाई आदिमें वर्णन करी हैं ।

जिसको

लोकरंजनार्थ अनेक विद्वज्जनोंके द्वारा शुद्ध कराकर

द्वितीयवार

**गंगाविष्णु-श्रीकृष्णदासने**

**निज " लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर " छापाखानेमें छापकर**

**प्रकट किया**

**कल्याण-मुंबई**

भाद्रपद संवत् १९५१ तथा सप्टेंबर सन् १८९४ ईसवी.

# प्रस्तावना.



विदित हो कि यह जगत्प्रसिद्ध पुस्तक कई वेर अन्यत्र छपी परन्तु रसिकवृंद इसके रसकापान कर संतुष्ट न हुये इसलिये हमने अत्यन्त उत्तमता पूर्वक बहु प्राचीन ब्रजकी पुस्तकोंसे मुकाबिला करवाय और श्रीवर पण्डित दत्तराम चौबे आयुर्वेदोद्धारकसे शुद्ध करवाय परम पुष्ट मोटे अक्षरोंमें छापी जो आप लोगोंके नेत्रगोचर है इसकी टिप्पणीभी उक्त पण्डित व पण्डित कृष्णविहारी शुक्ल बदर्क ग्राम निवासि से कराई जिससे सब छोटे बडे सुजन जनोंको समझनेमें सुलभ पडे आप लोगोंके चित्तविनोदार्थ हमने जो यह परिश्रम कियाहै आशा है कि सर्व महात्मालोग हरिभक्त कृपापूर्वक ग्रहण करेंगे. और जो कोई भूलचूक इसमें छपते रहगई हो उसको सर्व महात्मालोग क्षमा करके कृपापूर्वक उसका शुद्धाशुद्ध पत्र बनाकर भेजेंगे तो हम पुनर्वार छापकर आप लोगोंके दृष्टिगोचर करेंगे.

दोहा—यद्यपि छपिहै बंबई, लखनउ मथुरामाहिं ।
पर प्रभुकी यह प्रेरणा, छपी सो दूसरि नाहिं ॥
श्रीयुत पण्डित विशदमति, दत्तराम गुणवान ।
सहित टिप्पणी शोधि यीह, कियो जगतकल्यान ॥
बहुरिसो अवसर पाय धन, करि मन बहुत बिचार ।
पण्डित कृष्णविहारिने, शोधी मतिअनुसार ॥
जो यह पुस्तक छापि हैं, विनआज्ञा यंत्रेश ।
उचित दण्ड ते पाइहैं, लाभ लागि बहु क्लेश ॥

आपका शुभचिंतक—

**गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,**

**“लक्ष्मीवेंकटेश्वर”छापाखाना**

**कल्याण—मुम्बई.**

॥ श्रीः ॥

# अथ ब्रजविलास की लीलाओं का सूचीपत्र.



पुस्तक मिलनेका ठिकाना-गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास, "लक्ष्मीवेंकटेश्वर" छापाखाना कल्याण-मुम्बई.

## शाक्तप्रमोद.

दश महाविद्या और पञ्च देवों का पञ्चाङ्ग।

भारतनिवासी सम्पूर्ण द्विजोत्तमों को विदित हो कि यह अलभ्य, क्लिष्टता से प्राप्त, परम गुप्त, अत्युत्तम, नवीन ग्रन्थ हमारे यहां छपा है। इस में आदिशक्ति जगन्माता के दशों स्वरूप अर्थात् काली, तारा, त्रिपुरसुंदरी, भुवनेश्वरी, छिन्नमस्ता, त्रिपुरभैरवी, धूमावती, बगलामुखी, मातंगी, कमलात्मिका तथा पञ्च देवता—दुर्गा, शिव, गणेश, सूर्य, विष्णु का वेदोक्त, शास्त्रोक्त, मंत्रोक्त, तंत्रोक्त, विस्तार पूर्वक वर्णन लिखा है तथा फोटोग्राफ के अनुसार सब देवी देवताओं के यथावत् चित्र भी दिये गये हैं। मूल्य ५ रु०

## भागवतसार।

भगवान के चरण-कमलों के प्रेमियों और कथा श्रवण करने के नेमियों के निमित्त भक्ति मुक्ति के क्षीरसागर श्रीमद्भागवत का भली भांति मथन कर अमृतरूप यह 'भागवतसार' तयार किया गया है कि जिस का वारंवार पठन पाठन कर भक्त जन अनुपम आनन्दको प्राप्त करें। और भगवान के मंदिर में जाने को महान् परिश्रम समझते हैं ऐसे नरभी इस 'सार' का घरद्वार पर बैठे पाठ कर भवसागर से पार उतरें। इसकी रसीली भाषा और लेख की गम्भीरता का अनुभव पुस्तक देखनेही से होगा। इस अधमउद्धारिणी भक्तिप्रचारिणी परम हितकारिणी पुस्तक का मूल्य १ रु० मात्र।

**सामान्य निरुक्ति**—न्यायशास्त्र तत्वप्रदर्शिनी श्रीरंगनाथीय नवीन विवेचनासहित अपूर्व ग्रन्थ मूल्य ४ रु० मात्र **गोरक्षपद्धति**—परम प्रसिद्ध, अलौकिक योगशक्तिशाली, परम योगीश्वर श्रीगोरक्षनाथजी ने स्वयम् यह परम उपकारक ग्रन्थ निर्माण किया है इसलिये इसकी प्रशंसा जितनी की जाय उतनी थोडी है। विशेषता यह कि भाषाटीका साथ है। सर्व साधारण के सुभीते के लिये मूल्य केवल १२ आनेही रक्खे गये हैं। **हितोपदेश**—नीतिविषयक परम प्रसिद्ध और सर्वोत्तम ग्रन्थ। भाषाटीका सहित छापागया है मूल्य १ रु ८ आ० मात्र। **जंजीरा**—कवि कालिदास विरचित चुहचुहाते और टपकते हुए ललित कवित्तों का संग्रह। इसमें श्रीकृष्णभगवान की केलिकथा का वर्णन है. मूल्य ३ आ०। **सदुपदेशमाला**—महाभारत और भागवतादिक ग्रन्थों की अनेक कथाओं के धर्म अर्थ और राजनीति के बोधक सार वचनों का यह छोटासा संग्रह है मूल्य २ आ. मात्र। **न्यायमुक्तावली**—न्यायशास्त्र का प्रसिद्ध ग्रन्थ। मूल्य ८ आ० मात्र। **संस्कृतनामावली**—बोलचाल में काम आनेवाले सब प्रकार के संस्कृत शब्दों का भाषा में अर्थ, मूल्य २ आ० **कलाविलास**—एक हजार कलाओं की कलित कथा। व्यवहार का रहस्य समझाने और संसार का सुख प्राप्त करानेवाला यही पुस्तक है. छपगया। **मदनपालनिघंटु**—वैद्यजनों का परमसहायक और संपूर्ण द्रव्यों के नाम गुण बतानेवाला चमत्कारक प्राचीन ग्रन्थ भाषाटीका सहित छपकर तैयार है। न्यायतत्वबोधिनी—न्यायदर्शन की अति उत्तम सरल भाषाटीका सुन्दरता के साथ छपकर तयार है मूल्य १। रु०। **श्रीगोपाल सहस्रनाम** अति सरल, प्रामाणिक और गूढार्थ प्रकाशिका भाषाटीका सहित छपकर तयार है। इसकी टीका को देख विद्वज्जन अवश्य संतुष्ट होंगे। मूल्य ६ आना मात्र। **गीताश्लोकार्थदीपिका**—गीताजीकी सम्पूर्ण प्रकाशित टीकाओं में सबसे उत्तम यही टीका है इसलिये कि किसी मतविशेष का पक्ष न कर यथार्थ अर्थ का प्रतिपादन करती है कि जिसको अनेक विद्वज्जनों ने मान्य किया है मूल्य १। रु०। नारायणकवच (भाषाटीका) मूल्य २ आ० **सप्तगीत** (श्रीमद्भागवतान्तर्गत वेणुगीत, गोपीगीत, भ्रमरगीत, युगलगीत, श्रुतिगीत, महिषीगीत और अवधूतगीत) परम पावन रसमय श्लोकों की चित्त-कमल को प्रफुल्लित करने वाली भाषाटीका सहित छपकर तयार, मूल्य ८ आ० गीता चिद्घनानन्द स्वामीकृत टीका सहित ८ रु० गीता आनंदगिरि कृत भाषाटीका ३ रु०। शिवसंहिता १ रु० शाक्तप्रमोद ५ रु० गरुड पुरान भाषाटीका १ रु० मनुस्मृति भाषाटीका २॥ रु० मनुस्मृति कुल्लूकभट्टीय संस्कृतटीका २ रु० ज्योतिषसार भाषाटीका १ रु० गीतगोविंद संस्कृत तथा भाषाटीका सहित १। रु० रघुवंश सटीक २ रु० बृहन्निवण्टरत्नाकर वैद्यक का अति उत्तम ग्रन्थ भाषाटीका सहित ४ भाग १२ रु० संप्रदाय कल्पद्रुम १। रु० रागरत्नाकर बडा २ रु० सितारचन्द्रिका ६ आना. विशेष देखना हो तो एक पोष्टकार्ड भेजकर बडा सूचीपत्र मंगालीजिये।

श्रीमद्भागवत केवल भाषा—खुलापत्रा श्लोकांकसहित (कथा बांचने वालों के लिये परम उत्तम) श्रीमद्भागवत—मूल मात्र—(पाठ करने के उपयोगी) शुकसागर—बृजभाषाटीका और श्रीमद्भागवत भाषाटीका। श्रीमद्भागवत वीरराघवी टीका—स्वरताल समूह (गान विद्याका अलौकिक पुस्तक बिना उस्ताद के सितार बजाना और गाना सीखनेके लिये परम उत्तम) काव्यमंजरी (छन्दोंके भेद और बनाने की रीति तथा अलङ्कार का पूरा वर्णन छत्रबंधादिक प्रस्तार इत्यादिक विषयोंका पूर्ण रीति से ज्ञान कराने वाला उत्कर्ष ग्रन्थ) ये सब ग्रन्थ छप रहे हैं।


दावानल
कृ.


गोपी
गोपी


प्रलंब
कृ


गोवर्द्धनोद्धार


गोपी
राधा
कृष्ण
गोपी


विद्याधर
कृ.


शंखचूड
कृ.


केशी
कृ.


व्योमासुर
कृ.

श्रीः ।

श्रीनिकुञ्जविहारिणे नमः ।

# अथ श्रीब्रजविलास ।

( मंगलाचरण )

सोरठा-

होत गुणनकी खान, जाके गुण उरगनतहीं ॥
द्रवो सु दयानिधान, वासुदेव भगवंत हरि ॥ १ ॥
मिटत तापत्रय[1] फांसि, जासु नाम मुखसों कहत ॥
वन्दौं सो शुभराशि, नन्दसुवन सुन्दर सुखद ॥ २ ॥
अरुण कमल दलनैन, गोपवृन्द[2] मंडन शुभग ॥
करहु सो मम उर ऐन, पीताम्बर वर वेणुधर ॥ ३ ॥
वन्दौं जगत अधार, कृष्णाग्रज बलदेवपद ॥
अभिमत[3] फल दातार, नीलाम्बररेवतिरमण ॥ ४ ॥
श्रीगुरु कृपानिधान, वन्दौं पद महि माथ धरि ॥
जासु वचन जलयान[4], नर चढि भव[5]सागर तरहिं ॥ ५ ॥
वंदौं संत कृपाल, पद सरोज[6]रज राखि शिर ॥
जग हितरत शुभमाल, जिन जिन गुण हरिवशकरे ॥ ६ ॥
पुनि वंदौं ब्रजदेश, परम रम्य पावन परम ॥
महिमा जासु सुदेश, राधानाथ विहारथल ॥ ७ ॥
प्रथम कृष्णको तात मनाऊं ❋ श्रीवसुदेव चरण शिरनाऊं ॥
बहुरि देवकी पद जलजाता ❋ वंदन करौं कृष्णकी माता ॥

१ अध्यात्म । अधिभूत । अधिदैव । २ समूह । ३ वांछित । ४ नौका । ५ संसारसागर । ६ कमल ।

इनते और कौन बड़भागी ❀ ब्रह्म धर्यो नर तनु जिनलागी ॥
वंदौं नंद महरके चरणा ❀ सहित यशोमति मंगल करणा ॥
जिनकी महिमा भाग्य बड़ाई ❀ निगमागम शिव शारद गाई ॥
वंदौं रोहिणि पद जलजाता ❀ कृष्णाग्रज बलदेवकी माता ॥
कीरतयुत वृषभानु गोपवर ❀ वंदौं चरण कमल रज शिरधर ॥
तात मात राधा रानीके ❀ त्रिभुवन ठाकुर ठकुरानीके ॥
कृष्ण कमल दृगकी कमलाके ❀ कलुष विभंजन सब विमलाके ॥
वंदौं श्रीराधापद अम्बुज ❀ जिनके ध्यान मिटत भवभैरुज
होत कृष्ण सहजहि वशताके ❀ प्रेमसहित गुणगावत जाके ॥
वन्दौं सो वृषभानु दुलारी ❀ कृष्ण प्राण जीवन धन प्यारी ॥

दोहा—राधाकृष्ण पदाम्बुजन, वन्दौं महि शिर टेक ॥
ब्रज बिलास हित दोयतन, प्रगट कियेहैं एक ॥
सो० वन्दौं युगल किशोर, रूपराशि आनंदघन ॥
दोऊ चंद्र चकोर, प्रीति रीति रसवश सदा ॥

अपर गोप गोपी गोपाला ❀ जिनके सँग विचरहिं नँदलाला ॥
गाय बच्छ बालक ब्रजवासी ❀ जिनके सखा कृष्ण अविनासी ।
और जात जो ब्रजहिं निवासी ❀ वंदौं सकल सुकृतकी रासी ॥
मथुरापुरी नारि नर नागर ❀ गोकुलादि जो ग्राम उजागर ॥
श्रीयमुनासरि पर्व पुनीता ❀ जासु दरश नहिं यमपुर भीता ॥
पर्वत वापी कूप तड़ागा ❀ श्रीवृंदावनादि वन बागा ॥
खग मृग जलचर जीव विभागा ❀ वंदौं सकल सहित अनुरागा ॥
वंदौं गिरि गोवर्द्धन देवा ❀ अपर देव तिन सम नहिं केवा ॥
सुरपति मेटि जाहि हरि पूजा ❀ आनदेव तिन समको दूजा ॥

१ वेद-पुराण । २ पृथ्वी । ३ बावड़ी । ४ तलाव । ५ पखेरू । ६ इन्द्र । ७ जिनका ।

अति रमणीय रेत यमुनातट * उपवन अमित सुभग वंशीवट ॥
जहँ जहँ श्रीहरि धेनु चराई * सुन्दर श्यामल कुँवर कन्हाई ॥
रास बिलास जहां हरि कीन्हों * भक्तवछल भक्तन सुखदीन्हो ॥
दो०—जड़चेतनब्रजदेशके, तृण तरु मांहिरज जेत॥
वंदौं कीट पतंग सब, पुनि पुनि प्रीति समेत ॥
सो०—ब्रज जनपद शिर राख, विनय करौंकरजोरि पुनि॥
मोमनको अभिलाष, पूरन करिये जानजन ॥
ब्रजबिलास कछु कहौं बखानी * करन पुनीत जान निजवानी ॥
सो तबलौं नहिं उरमें आवे * जबलग तुम्हरी कृपा न पावे ॥
मैं मन वच क्रम तुम्हरो दासा * तातेपुरवहु मोरी आसा ॥
यद्यपि मति इतनी मोहिं नाहीं * करौं उक्ति कछु निज तेहि माहीं
तहां एक मैं कियो विचारा * या विधि बल अपने उर धारा॥
श्रीशुकदेव कही हरि लीला * सुनी परीक्षित सब गुणशीला ॥
सूरदास सोइ हरिरस सागर * गायो बहु विधि परम उजागर॥
फैल रह्यो सो त्रिभुवन माहीं * गावत सुनत सुयश हरषाहीं॥
विविध प्रकार चरित हरिकेरे * तामहि वरणे सूर घनेरे ॥
सो वह प्रीति रीति सुखदाई * मेरे मन अतिशय करिभाई ॥
सोतो कथा अमित विस्तारा * मोपै पायो जात न पारा ॥
तामें ब्रजबिलास सुखदाई * सो कछु कहिहौं कर चौपाई ॥
दो०—भाषाकी भाषा करौं, क्षमियो कवि अपराध ॥
जिहि तिहिं विधि हरि गाइये, कहत सकल श्रुतिसाध॥
सो०—हरिपद प्रीति नहोय, विन हरि गुण गाये सुने ॥
भवते छुटत न कोय, विना प्रीति हरिपद भये ॥

१ पृथ्वी । २ कविता ।

तातें मैं सन्तन शिर नाई ❀ गावौं हरियश जन सुखदाई ॥
जो ब्रजमें हरि कियो विलासा ❀ सो कछु कहिहौं सहित हुलासा
यामें इतनी ❀ कथा बखानौं ❀ ताकी सूचनका यह जानौं ॥
श्रीवसुदेव देवकी व्याही ❀ चल्यौ कंस पहुँचावनताही॥
तहां भई नभवाणी वाही ॥ सुनिके कंसडर्यो पुनिताही॥
अठयों गर्भ होयगो याके ❀ तेरी मृत्यु हाथ है ताके ॥
तबइ देवकी हतन विचार्यो ❀ करि विनती वसुदेव उबार्यो॥
सबसुत ताहिदेन को भाखे ❀ नृप तब दुहुँन बन्दिमें राखे ॥
षट् बालक तिनके नृप मारे ❀ पातक भये भूमिपर भारे ॥
दुखित गई सो हरिके पासा ❀ हरिताको जिमि दई दिलासा ॥
पुनि संकर्षण गर्भहि आये ❀ तिनको बहुरि रोहिणी जाये ॥
सो सब कहिहौं मति अनुमाना ❀ जैसी भांतन सुन्यो पुराना ॥

दोहा—पुनि भगवान अनादि अज, ब्रह्म सच्चिदानन्द ॥
प्रगट भये वसुदेव गृह, निज इच्छा सुखकन्द ॥
सो०—तात मात सुख देन, सुन्दर रूप दिखायके ॥
कियो परम उरचैन, दूर किये दुखद्वंद्व सब ॥

तात मात पुनि जिमि समझाये ❀ लैगोकुल वसुदेव सिधाये ॥
यशुदा गोद राखि घनश्यामहि ❀ कन्या तासु गये लै धामहि ॥
कंसासुर सो कन्या पाई ❀ सो जैसे आकाश सिधाई ॥
तासु वचन सुनि अति भयमाना ❀ बालक हतन मंत्र तबठाना ॥
बजे नन्दघर अँनद बधाये ❀ ब्रज युवतिन मिल मंगल गाये ॥
भयो नन्दघर अति उत्साहू ❀ ब्रज वासिनको परम उछाहू ॥
प्रीति सहित सो सब सुख गैहौं ❀ जितनो निज मति को बल पैहौं

❀ यहांसे श्रीब्रजवासीदासजी ब्रजविलासकी कथानकी सूचना कहेहैं । १ आकाशवाणी ।

बहुरि कंस पूतना पठाई सो जैसे हरिके ढिग आई ॥
ताहि मारिजननी गति दीन्ही ❀ प्राण पान करि पावन कीन्ही ॥
कागासुरपुनि जाविधिआयो ❀ ताको पुनि हरि मारि बहायो ॥
बहुर्‌यो शकट चरण ते डार्‌यो ❀ तृणावर्त्तको जाविधिमा यो ॥
अन्न पराशनादि जे कर्मा ❀ किये नंद जिमानजकुलधर्मा ॥

दो०—बाल चरित्र पवित्र पुनि, जिमि कीने अभिराम ॥
जानु पाणि चलि सुख दियो, तात मातकोश्याम ॥

सो०—ब्रज जनके मनमोद, चले बहुरि पाँयन कछुक ॥
कीने बाल विनोद, नन्द यशोमतिके अजिर ॥

गर्ग आय लक्षण पुनि भाषे ❀ पुनिसबब्रजवासीअभिलाषे ॥
पुनि बालनसंग खेलन लागे ❀ बालखेल लीला अनुरागे ॥
विप्रपाक जैसे छुइ लीनो ❀ चन्दाहेत बहुरि हठ कीनो ॥
कर्नछेदन लीला सुखदाई ❀ कहि सब आनन्द बधाई ॥
पुनि हरि खेलत माटी खाई ❀ यशुमतिले सांटी उठिधाई ॥
माता आगे मुख जिमि बायो ❀ ताही में त्रिभुवन दिखरायो ॥
शालग्राम मेलि मुख लीन्हों ❀ नन्दहि पूजामें सुख दीन्हों ॥
अन्हवावनहित जिमिमचलाये ❀ बहुत भांति यशुमति फुसलाये
ग्वालन संग बहुरि अनुरागे ❀ माखन चोरीके रस पागे ॥
बहुरों माता क्रोध उपायो ❀ भक्तिहेत दावरी बँधायो ॥
यमला अर्जुन वृक्ष ढहाये ❀ धनद सुतनके पाप नशाये ॥
पुनि बनगोचारन मन आन्यो ❀ ग्वालन संग जान हठठान्यो ॥

दो०—बहुरि जाय वनमें हन्यो, बत्सासुर नँदनन्द ॥
ग्वाल संग आनँद सहित, घर आये सुखकन्द ॥

१ माता। २ पवित्र। ३ घुटरुअन। ४ आंगन। ५ कर्णछेदन। ६ कुबेर।

सो०—सोकरिके विस्तार,प्रेम सहित सब वरणिहौं ॥
निज मतिके अनुसार,ब्रजवासी प्रभुकेगुणन ॥
गोदोहन जैसे पुनि कीनो * तात मात ब्रजजन सुखदीनो ॥
मोतीबये नन्दके धामैं * सुर नर लखि चकृत भयेजामैं ॥
बहुरि जाय वन नन्दकुमारा * बका असुरको वदन विदारा ॥
बहुरें बालचरित चितदीने * भौंरा चकई खेलन लीने ॥
श्रीराधा सों प्रीति बढ़ाई * कीने चरित ललित सुखदाई ॥
अघा असुर मार्‍यो पुनि जाई * ग्वालन संग छाक वन खाई ॥
भयो मोह जिमि विधिके मतमें * बालक वत्स हरे तिन वनमें ॥
तिनको रूप आप प्रभुकीनो * ब्रजके वासिनको सुखदीनो ॥
सो सब कहिहौं कर विस्तारा * अघनाशन प्रभु चरित उदारा ॥
श्रीवृषभानु लली पुनि आई * जैसे हरिसों गाय दुहाई ॥
कहिहों सो रसकथा सुहाई * अति विचित्र जनमन सुखदाई ॥
बहुरे धेनुकको वधकीनो * विष जलते ग्वालन रखलीनो ॥
दो०—पुनि नाथ्यो काली उरग,जलमें पैठि मुरारि ॥
यमुनाजल निर्मल कियो. ब्रजते दियो निकारि ॥
सो०—कियो दावानलपान, राखिलिये ब्रज लोग सब ॥
जिनके कृपानिधान,सदा भक्ति संकट हरण ॥
बहुरि प्रलंब असुर ब्रज आयो * खेलतमें हरि ताहि नशायो ॥
पनघट यमुनातट पुनि जाई * गोपिनसो रसकियो कन्हाई ॥
चीरहरण लीला पुनि कीनी * कहिहों सकल प्रेम रसभीनी ॥
पुनि वृन्दावनमें सुखशीला * ग्वालनसंग करी जो लीला ॥
वृन्दावनकी महत बड़ाई * श्रीमुख श्रीबलजू सों गाई ॥

१ ब्रह्मा। २ पाप । ३ सर्प।

ऋषिपत्निनसों भोजन लीनो ❀ भक्ति दान तिनको प्रभु दीनो॥
पुनि श्रीगोवर्द्धन गिरि राई ❀ ब्रज थापे सुरपतिहि मिटाई॥
सुरपति कोपिकियो यह जानी ❀ वरष्यो प्रलय काल को पानी॥
तब प्रभु गिरिकरधरि ब्रज राख्यो ❀ जै जै सब ब्रजवासिन भाख्यो
सो सब अनुपम कथा सुहाई ❀ कृष्ण कृपाते कहिहौं गाई ॥
नन्दहि पकरि वरुणके दासा ❀ जिमि लै गये वरुणके पासा ॥
लाये श्याम तहाँ ते जाई ❀ ब्रजमें भइ आनन्द बधाई ॥

दोहा—बहुरों पुर वैकुंठजो, अति पुनीत निजधाम ॥
ब्रजवासिनको करि कृपा, दिखरायो घनश्याम ॥

सो०—सोसब कथा अनूप, अति विचित्र पावन परम ॥
कहिहौं मति अनुरूप, सन्तजनन मन भावनी ॥

पुनि जो करी श्याम सुखशीला ❀ अति अद्भुत ब्रजमें रसलीला॥
श्रीराधा वृषभानु दुलारी ❀ और सकल ब्रज गोप कुमारी॥
तिन सों मिल श्रीकुञ्जबिहारी ❀ रस शृंगार लीला विस्तारी ॥
आनंद मई सकल सुखकारी ❀ गाय तरत भव सब नर नारी ॥
जिमि गोपिन हरि सों मन लायो ❀ प्रेम पंथ दृढकरि दिखरायो ॥
गोरस लै निकसीं ब्रजनारी ❀ जिमि दधि दानलिये वनवारी॥
भईं प्रेम उनमत्त गुवारी ❀ लोक लाज तनु दशा विसारी॥
बहुरि चरित्र कुँवरि राधाके ❀ परम पवित्र हरण बाधाके ॥
जैसे मिली श्याम सों जाई ❀ बहुरौं जैसी प्रीति दुराई ॥
पुनि संकेत चरित्र विविधवर ❀ किये प्रिया प्रीतम अतिसुन्दर
गर्व विरह अभिलाष परस्पर ❀ अति रहस्य लीलासुंदरवर ॥
कहिहौं सकल कथा सुखदाई ❀ भक्ति रसज्ञन के मन भाई ॥

१ मथुराद्विजनकीस्त्री । २ गोवर्द्धन । ३ भक्तिरसकेजाननेवारे ।

दोहा—देखि मुकुर[1] में लाड़िली, पुनि जैसो निजरूप ॥
विवस भई सो गायहौं, लीला परम अनूप ॥
सो०—पुनि नैनन अनुराग, अरु मुरलीकीप्रियकथा ॥
कहिहौं सहित विभाग, प्रेम सुधारस सों भरी ॥
बहुरौं शरदरैनि अति पावन * श्रीवृन्दावन परम सुहावन ॥
तहाँ श्याम बाँसुरी बजाई * घर घर ते ब्रज नारि बुलाई ॥
कियो रास रस रसिक बिहारी * भईं प्रेम गर्वित तहँ नारी ॥
अन्तरध्यान चरित तब कीनो * गर्व[2] गोपिकनको हरिलीनो ॥
कियो महा मंगल पुनि रासा * बाढ्यो परमानन्द हुलासा ॥
पुनि जल[3] केलि करी मनभावन । कहिहौं चरित सकल अतिपावन
मान[4] चरित लीला सुखदाई * करी बहुरि जिमि कुँवर कन्हाई
विस्तर सहित कहौं सो वरनी * भरी प्रेम रस आनँद करनी ॥
बहुरौं जाय हिंडोला झूले * भये सकल गोपिन अनुकूले ॥
ऋतु बसंत फागुन जब आयो * कियो फाग रँग सब मन भायो
सो रस कथा सकल सुखदानी * मति समान सब कहौं बखानी ।
पुनि विद्याधर[5] शाप नशायो * अजगर तनु ते ताहि छुड़ायो ॥
दोहा—शंखचूड़ मारयो बहुरि, अधम निशाचर नीच ॥
पुनि मार्यो वृषभा असुर, हरि ब्रजवासिन बीच ॥
सो०—वध्यो बहुरि गोपाल, केशी व्योमा असुरजिमि ॥
दुष्टदलन नँदलाल, कहिहौं चरित पुनीत सब ॥
बहुरि आय नारद यश गायो * सुनि के श्याम बहुत सुख पायो
तबहिं कंस अक्रूर पठायो * लेन कृष्ण को सो ब्रज आयो ॥
भये सुनत ब्रज लोग उदासी * मधुपुरि[6] चले बहुरि सुखरासी ॥

१ दर्पण । २ अभिमान । ३ जलविहार । ४ मानलीला । ५ सुदर्शनविद्याधर । ६ मथुरा ।

जब अक्रूर हृदय दुख पायो ❀ तब हरि जलमें दरश दिखायो ॥
भये सुखी लखि प्रभु प्रभुताई ❀ सो सब चरित कहौं सुखदाई ॥
गये बहुरि मथुरा रजधानी ❀ मार्‍यो प्रथम रजक[1] अभिमानी
बसन लुटाय सखन पहिराये ❀ बहुरि सुदामाके घर आये ॥
कुबजाते चन्दन हरि लीन्हों ❀ ताको रूप अनूपम दीन्हों ॥
तोर्‍यो धनुष असुर बहु मारे ❀ द्विरद[2] जीति पुनि दंत उखारे ॥
भिरे बहुरि मल्लन सों जाई ❀ कियो युद्ध तिनसों दोउ भाई ॥
जीति मल्ल सब असुर संहारे ❀ डर्‍यो कंस लखि अति बलभारे
गये नृपति पहँ तब दोउ भाई ❀ दियो मंचते[3] भूमि[4] गिराई ॥

दोहा—मारि कंस पुनि केश[5] धरि, दियो यमुनजल डारि ॥
उग्रसेन राजा कियो, चमर छत्र शिर ढारि ॥

सो०—बहुरि दियो सुख जाय, बन्दि काटि पितु मातकी ॥
सुंदर दरश दिखाय, भयो तहां मंगल परम ॥

कहिहौं सकल चरित विस्तारी ❀ भव[6] भय भंजन मंगलकारी ॥
करि मधुपुरिके लोग सनाथा ❀ कुबिजासदन[7] बसे ब्रजनाथा ॥
नंद बिदा करि ब्रजहिं पठाये ❀ बिछुरत ब्रजबासिन दुखपाये ॥
हरितजि नंद आये ब्रज जबहीं ❀ भई यशोदा व्याकुल तबहीं ॥
गोपी सुनि हित कुबिजा हरिको ❀ कियोपरेखो अति गिरिधरको ॥
भई बिरहवश सब ब्रजबाला ❀ कहिहौं सो सब प्रेम विशाला ॥
पुनि कुल रीति जानि बसुदेऊ ❀ हरि हलधरको कियो जनेऊ ॥
विद्या निधि पुनि जानतराई ❀ विद्या पढन लगे दोउ भाई ॥
पूरण काम गुरूके कीन्हे ❀ मरे पुत्र प्रभु तिनके दीन्हे ॥
ज्ञान गर्व उद्धव मन जानी ❀ पठये ब्रजहिं श्याम सुखखानी ॥

१ धोबी । २ कुबलयापीडहाथी । ३ मांच्यो । ४ पृथ्वी । ५ चुटिया । ६ संसारभय । ७ कुब्जाके घरमें ।

सो उद्धव गोपी सम्वादा ❀ प्रेम भक्ति रसकी मर्य्यादा ॥
कहौं सु कथा विचित्र सुहाई ❀ भक्त जननको अति सुखदाई ॥
दो०—पुनि उद्धव जैसे गये, प्रेम भक्तिको पाय ॥
ब्रजवासिनकी सब कथा, कही श्याम सों जाय ॥
सो०—ब्रजहिं रहे ब्रजराज, ब्रजवासिनके प्रेमवश ॥
किये सुरनके काज, धारि चतुर्भुज रूप पुनि ॥
सो द्वारका चरित्र सुहाये ❀ प्रकट पुराणनमें सब गाये ॥
अति विचित्र हरि चरित अपारा ❀ काहू गाय लह्यो नहिं पारा ॥
मति समान बुध जन सब गावैं ❀ गाय गाय तनु पाप नशावैं ॥
हरिपदपंङ्कज प्रीति बढावै ❀ मन चंचलको तहाँ रमावै ॥
ब्रजविलास हरिको अतिपावन ❀ रस माधुर्य चरित्र सुहावन ॥
ताते कछुक कहत हौं गाई ❀ सब सन्तनके पद शिरनाई ॥
यामें कछुक बुद्धि नहिं मेरी ❀ उक्ति युक्ति सब सूरहि केरी ॥
कियो सूररस सिंधु उधारा ❀ तामें प्रेम तरंग अपारा ॥
हरिके चरित रत्न विधि माना ❀ ब्रजविलास सो सुधा समाना ॥
पद रचना करि सूर बखान्यो ❀ कोमल विमल मधुर रस सान्यो ॥
समय समयके राग सुहाये ❀ अति विस्तार भाव मन भाये ॥
ताको स्वाद कह्यो नहिं जाई ❀ कहत सुनत श्रवणन सुखदाई ॥
दो०—अतिशय करि मोहत मनहिं, गँधरवगुणके संग ॥
कहत बनै तामें नहिं, क्रमसों कथा प्रसंग ॥
सो०—मेरे मन अभिलाष, प्रभु प्रेरित ऐसो भयो ॥
कहिहौं यह रस भाष, क्रमसों कथा प्रसंग सब ॥
ताते निजमनकी रुचि जानी ❀ इहि विधि करौं प्रबंध सुबानी ॥

१ देवता । २ चरणकमल । ३ अमृत

द्वादश चौपाई प्रति दोहा ❀ तहँ पुनि एक सोरठा सोहा ॥
कहूं कहूं शुभ छन्द सुहाई ❀ भाषा सरल न अर्थ दुराई ॥
कहत सुनत समुझत मनभाई ❀ ध्यान रूपमय कथा सुहाई ॥
कर्म्म धर्म्म नहिं नीति बखानी ❀ केवल भक्ति प्रेम सुखदानी ॥
जानि कृष्णके चरित पुनीता ❀ कहिहै सुनिहै सन्तसप्रीता ॥
बहुरि कहत दोऊ करजोरी ❀ सुनियो विनय कृपा करिमोरी ॥
चूकपरी जो मोतन होई ❀ सुजन सुधारि लीजिये सोई ॥
मैं नहिं कवि न सुजान कहाऊं ❀ कृष्णबिलास प्रीति करि गाऊं ॥
सो विचारके श्रवणन कीजे ❀ काव्य दोष गुण मन नहिं दीजे ॥
ऐसे सबको विनय सुनाई ❀ कृष्णचरित वरणौं सुखदाई ॥
कृष्णचरित आनँदके रासा ❀ मंगल करण हरण भववासा ॥

दोहा—विघन विनाशन शुभ करण, हरणताप त्रयशूल ॥
चरित ललित नँद नन्दके, सकल सुखनके मूल ॥

सो०—चरण कमल उरधार, श्रीराधा नंदलालके ॥
सुन्दररस आगार, ब्रजविलास अब वरणिहौं ॥

सम्बत शुभ पुराण[2] शत जानौ ❀ तापर और नक्षत्र[3]हि आनौ ॥
माघ सु मास पक्ष उजियारा ❀ तिथि पंचमी सुभग शशि[4]वारा ॥
श्रीबसन्त उत्सव दिन जानी ❀ सकल विश्व मन आनँद दानी ॥
मनमें करि आनन्द हुलासा ❀ ब्रजबिलासको करों प्रकासा ॥
वन्दौं प्रथम कमलपदनीके ❀ श्रीवल्लभ आचारज जीके ॥
श्रीलक्ष्मण भट कुँवर उदारा ❀ जन उद्धारन हित अवतारा ॥
माया व्याधि मिटाय अनेका ❀ कियो प्रेम मारग दृढ़एका ॥
श्रीगोकुलबसि सुख उपजायो ❀ कृष्ण नामको दान चलायो ॥

१ ग्रन्थकार अपने ग्रन्थकेलिये प्रतिज्ञा करताहै । २ अठारह । ३ सत्ताईस अर्थात् १८२७के संवत्में इस ग्रंथको बनायो है । ४ चंद्रवार।

विरहानल[१]में सुभग शरीरा ❀ वाणी प्रेम सिन्धु गम्भीरा ॥
हरिप्रापतिकी रीति बताई ❀ विरह रूप करि प्रकट दिखाई ॥
विरह भऱ्यो जिनको सब नेमा ❀ विरह रूप करि जिनको प्रेमा ॥
विरहे भरी भक्ति विस्तारी ❀ ताते गोकुल गैल निहारी ॥

दोहा—द्वापरतनु धरि सुरनहित, कृष्ण सँहारे दुष्ट ॥
श्रीवल्लभ वपु धरिकियो, प्रेमपंथ कलिपुष्ट ॥

सो०—मन वच क्रमसों चित्त, श्रीवल्लभ चरणनलग्यो ॥
वही आश वहि वित्त[२], वहिसाधन वहि युक्तफल ॥

पुनि श्रीवल्लभ कुलहि मनाऊं ❀ चरणकमल तिनके शिरनाऊं ॥
श्रीगोकुलमें जिनको धामा ❀ विश्व विदित सुन्दर गुणग्रामा ॥
प्रेम भक्तिकी ज्योति विराजे ❀ तेज प्रताप जगतपर राजै ॥
जिनके सदन[३] देखिये ऐसे ❀ नन्द महरिके सुनियत जैसे ॥
तहां कृष्णकी नितनवलीला ❀ बाल विनोद भरी सुख शीला ॥
तिनकी शरण जीव जो आवे ❀ तौ दृढ भक्ति कृष्णकी पावै ॥
देत श्रवण मग अति सुखदाई ❀ कृष्ण नाम रस सुधा[४] पियाई ॥
भक्ति दानको परम उदारा ❀ जगत विदित श्रीगोकुलद्वारा ॥
तामहँ मंगल वंश मझारी ❀ परम कृपालु दीन दुखहारी ॥
श्रीमोहनजी नाम गुसाईं ❀ सुन्दर श्याम श्यामकी नाईं ॥
परम विशाल कमल दल लोचन ❀ दया दृष्टि उरताप[५] विमोचन ॥
मधुर मनोहर शीतल वानी ❀ प्रेम सुधारससों लपटानी ॥

दोहा—तिनतीरथपति[६] माधि दियो, कृष्ण नाम मोहिंदान ॥
दीन जानि राख्यो शरण, लगिके मेरेकान ॥

सो०—तिनके पद उर राख, ब्रजविलास वर्णन करौं ॥

१ विरहरूप अग्नि । २ धन । ३ घर । ४ अमृत । ५ हृदयकोदुःख । ६ मथुरापुरी वा प्रयागराज

मोमनको अभिलाष, पूरण करिहै जानि जन ॥
वन्दतहौं सब सूर सुजानै ❀ जिन्हैं सूर[1] सम सबकोउमानै ॥
प्रेम रूप वाणी परकासा ❀ प्रफुलित अम्बुज[2]सुनि हरिदासा
कृष्ण रूप बिन और नदेख्यो ❀ जगत विषय तृणसम करि लेख्यो
राखे नैन सदा करि ध्याना ❀ दिव्य दृष्टि करि सुयशबखाना ॥
लीला श्याम जन्म भरगाई ❀ रहसकेलि सब प्रगट जनाई ॥
वाणी भांति अनेक बखानी ❀ कृष्ण प्रेम रस सों लपटानी ॥
चढे कठोर मोह वश जेऊ ❀ होत प्रेम वश सुनिकैतेऊ ॥
कीन्हों अति उपकार जगतको ❀ मारगदयो चलाय भगतको ॥
मोहिं बडाई करि नहिं आवै ❀ जिनको गायो सबकोउगावै ॥
चरण शीश धरि तिन्हैं मनाऊं ❀ यह अपराध क्षमा करि पाऊं ॥
मोते यह अति होत ढिठाई ❀ करत विष्णु पदकी चौपाई ॥
सोमम दोष न उरमें धरिये ❀ सफल मनोरथ मेरो करिये ॥

दोहा—अब सन्तनकी मण्डली, वन्दतहौंशिरनाय ॥
बिना कृपा जिनकी भये, हरि यश गाय न जाय ॥
सो०—करिहैं मोहिं सहाय, गुणगाहक परहित करन ॥
तिनको सहज सुभाय, संतत[3] संत कृपालुचित ॥

संत मण्डली को शिर नाऊं ❀ जिनकी कृपा विमल मति पाऊं ॥
जिनकी कृपा विघ्न सबनाशै ❀ जिनकी कृपा कृष्ण गुणभाशै ॥
जिनकी प्रेम भक्ति फल पाई ❀ जिनकी कृपा कुमति मिटिजाई ॥
जिनकी कृपा होंय गुणनाना ❀ जिनकी कृपा सर्व कल्याना ॥
जिनकी कृपा मोहतम[4]नाशै ❀ जिनकी कृपा ज्ञान परकाशै ॥
जिनकी कृपा सकल सुखमूला ❀ होहुसो सन्त मोहिं अनुकूला ॥

१ सूर्य। २ कमल। ३ निरंतर। ४ मोहरूपअंधकार।

जय जय जय श्रीकुंजबिहारी ❀ नँदनंदन वृषभानु दुलारी ॥
मंगल मूरति आनंद कारी ❀ लीला ललित भक्त भयहारी ॥
रूपनिधान प्रेम की रासी ❀ श्रीवृन्दावन धाम निवासी ॥
अखिलनामगुण सुखके धामा ❀ पूरण काम श्याम अरु श्यामा॥
युगुल किशोर ध्यान उर धरिकै ❀ सुभग कमल पद वन्दन करिकै॥
ब्रजविलास रस परम हुलासा ❀ गावतहै ब्रजबासी दासा ॥

अथ कथाप्रसङ्गवर्णनम् ॥

दोहा—तत्त्व नाम पद परम गुरु, पुरुषोत्तम जगदीश ॥
कृष्ण कमल लोचन सुखद, सकल देव मणिशीश ॥
सो०—वन्दौं नन्दकिशोर, वृन्दावनबासी सदा ॥
श्रीराधा चित चोर, आनँद घन भव भय हरण ॥

कहौं कथा सुन्दर सुखदेनी ❀ अघ[1] हरणी वैकुण्ठ निशेनी ॥
कृष्णचरण पंकज रति देनी ❀ जन पावन करती जिमिवेनी[2] ॥
श्रीकलिन्दतनया[3] तट पावन ❀ बसत मधुपुरी परम सुहावन ॥
जाकी महिमा सुर मुनि गावैं ❀ तीनिलोक पर वेद बतावैं ॥
दरशन ते नर पावन होई ❀ कृष्ण कृपा बिन सुलभ न सोई॥
उग्रसेन तहँ बसैं नरेशा[4] ❀ नीति निपुण सह धर्म सुवेशा ॥
ताको सुवन[5] कंस अतिपापी ❀ असुर बुद्धि भो विश्व संतापी ॥
कियो तात[6] गहि बन्दीशाला[7] ❀ आपन भयो कंस भूपाला ॥
तात[8] अनुज तहँ देवक नामा ❀ सुता तासु देवकी ललामा ॥
दई कंस वसुदेवहि ताही ❀ लोक वेदकी रीति विवाही ॥
दायज दियो अनेक विधाना ❀ हय गज रथ पट भूषण नाना॥
दासी दास बहुत संगदीनो ❀ दान मान परिपूरण कीनो ॥

१ पाप । २ त्रिवेणी । ३ यमुना । ४ राजा । ५ पुत्र । ६ पिता । ७ कैदखाना । ८ पिताकोछोटोभाई ।

दोहा–तब चढ़ाइ रथदेवकी,आप भयो रथवान ॥
पहुचावन अति हेतसों,चल्यो सहित अभिमान ॥
सो०–तेहि क्षण गिरा विशाल,होत भई आकाशते ॥[1]
होय कंसको काल,देवकिके सुत आठवें ॥
कंसासुर सुनि वचन अकाशा * भयो चकित मन मिट्यो हुलाशा
शत्रु समान देवकी मानी * रथते उतरि पर्यो अभिमानी ॥
खड्ग[2] निकासि हाथमें लीन्हों * यह विचार अपने मन कीन्हों ॥
अब हीं याहि मारि दुख मेटों * पुनि कलेश काहेको भेटों ॥
केश पकरि देवकि गहि लीन्ही * नहिं कछु कानि बहिनकी कीन्ही
तब वसुदेव दीन ह्वै कहहीं * तिय बध नहीं भूप यश लहहीं ॥
बहुरो यह पुनि स्वसा[3] तिहारी * राजन कीजे काज विचारी ॥
सुन वसुदेव भई नभ बानी * तुमहुं सुनी कछु नाहिं छिपानी
ताते उग्र शोच किन करिये * पाछे काहेको दुख भरिये ॥
वृक्ष फले जो विषफल आगे * ताहि बनै पाहिलेही त्यागे ॥
जो नहिं हतौं आज यह बाला * मिटै न उरसों शोच विशाला ॥
कन्या और व्याहि तोहिं देहौं * याहि मारि उर शोच नशैहौं ॥
दोहा–मुनिजन गुरुजन संगजे, तिन्हहि कह्यो तिहिकाल ॥
वृथा होत है यज्ञफल, यह न उचित महिपाल[4] ॥
सो०–यहै तुम्हारे मान, आनक दुन्दुभि देवकी ॥
इन्हैं न हतिये जान, वेद विरोध न कीजिये ॥
पुनि वसुदेव कह्यो करजोरी * राजन सुनिय विनय कछु मोरी
वृथा देवकीको जिन मारो * याको सुतहै शत्रु तुम्हारो ॥
सब सुत याके हमसों लीजे * जीवदान याको प्रभु दीजे ॥

१ आकाशवाणी । २ तरवार । ३ बहिन । ४ हेराजन् ।

यह वाचा हम तुमसों भाखैं * चन्द्र सूर साखी दै राखैं ॥
भली बात यह सब दिन जानी * भावी[1] बिवश कंसहू मानी ॥
हरि कीनो चाहैं सो होई * ताहि मिटावन हार न कोई ॥
तिन्हैं सहित नृप घर फिरि आये * करि अगोट दोऊ रखवाये ॥
प्रथम पुत्र जब देवकी जायो * लै वसुदेव कंस पहँ आयो ॥
बालक देखि कंस हँसि दीनो * इन तो कछु अपराध न कीनो ॥
अठवों गर्भ शत्रु है मेरो * सो दीजो तुम मोहिं सबेरो ॥
यह कहि अपनो पाप क्षमायो * तब वसुदेव हर्षको पायो ॥
ऐसे बाल फेरि जब दीनो * तब वसुदेव गमन हँसकीनो ॥

दोहा—तब ऋषि नारद कंस पहँ, लिये हस्त[2]तल बीण ॥
गुण गावत गोविन्दके, आये परम प्रवीण ॥

सो०—उठ्यो देखिके कंस, शीशनाइ पद वन्दिकै ॥
बैठाये परशंस, शुभ आसन ऋषि नारदहि ॥

समाचार जो कछु है आये * सो सब ऋषिको कंस सुनाये ॥
सुनि नृप वचव बिहँसि ऋषिबोले * तुमकत रहत शत्रुसों भोले
जाके भय तुम अति भय मानो * अठवौं कौन सु तुम कछु जानो
जो वह प्रथमहि आयो होई * दैव चरित्र जान कछु कोई ॥
आठलकीर खैंचि दिखराई * गिनतीमें सब आठों आई ॥
यह समझाय गये ऋषि ज्ञानी * कंसासुर उर अति भयमानी ॥
तेहि क्षण बालक फेरि मँगायो * लै वसुदेव तुरतही आयो ॥
लियो मूढगहि कर[3]मेंताई * पटकत भयो शिलापर वाही ॥
याही विधि षट[4] बालक मारे * मात पिता अति भये दुखारे ॥
कहत अहो श्रीपति असुरारी * तुम बिन कासों करहिं पुकारी

१ होनहार । २ कर । ३ हाथमें । ४ छः बालक ।

यह सन्ताप मिटै कब भारी * बेगिलेहु प्रभु सुरति हमारी ॥
केहि विधि नाथ राखिये प्राना * करत कंस निरवंश निदाना ॥

दोहा—विपति विनाशन दुख दमन, जन रंजन सुरराय ॥
अब हमको कोऊ नहीं, तुम बिन और सहाय ॥

सो०—विनतीप्रभुहिसुनाय, मनमहँ दम्पति दुखितअति ॥
होन न प्रकट जनाय, कंस असुरके त्रासते ॥

भई भूमि जब अधिक दुखारी * बढ्यो पाप असुरनको भारी ॥
सहि न सकी तब गोतनुधारी[1] * शिवविरंञ्चि[2] पै जायपुकारी ॥
सकलसुरनमिलिकियोविचारा * हमते नहिं उतरै भुवि भारा ॥
विनयकरियचलिश्रीपति[3]पाहीं * कृपा करैं तब सब दुख जाईं ॥
भूमि[4] सहित सुर सकल सिधारे * क्षीर सिंधु तट जाइ पुकारे ॥
जहँ श्रीपति श्रीसहित निवासी * पुरुषोत्तम अविगतिअविनासी
धेनु अग्र करि विनय सुनाईं * जय जय जय त्रिभुवनकेसाईं ॥
जय सुखकन्द संत हितकारी * जय जग वन्द्य भूमि भयहारी ॥
जयजयअसुरसमूहनिकन्दन * जय जय भक्तनके उर चंदन ॥
जयजयजयप्रणतारत मोचन * दैत्य दलन सुर शोच विमोचन ॥
जयजयजय प्रभु अंतर्य्यामी * सुनियविनयसचराचरस्वामी ॥
करिये प्रभु सोवेग उपाई * हरिये नाथ भूमि गरुवाई[5] ॥

दोहा—धरिय मनुजतनु[6] दनुजहति, करियधरणिउद्धार ॥
परशत पदपंकज मिटहिं, सकल भूमि अघ भार ॥

सो०—पाहि पाहि भगवंत, शरणागत वत्सल हरे ॥
क्षमा करहु अबकंत, दीन दुखित जन जानि हरि ॥

दीन वचन जब धेनु पुकारी * भई गिरा[7]नभ मंगलकारी ॥

१ गौ । २ ब्रह्मा । ३ भगवान् । ४ पृथ्वी । ५ बोझ । ६ मनुष्यदेह । ७ आकाशवाणी ।

जाहु सकल सुर घर भय त्यागी * धरिहौं नर तनु तुम हित लागी॥
प्रथम जन्म देवकी वसुदेवा * मोसन मांगलियो करि सेवा ॥
तुम सम पुत्र हमारे होई * मैं तिनको वर दीनो सोई ॥
ऐसे नन्द यशोदा जानौं * दूधपियावन उनहिनमानौं ॥
गर्भ देवकीके अवतरिहौं * बाल चरित गोकुलमें करिहौं॥
तुमहूं गोप वेष ब्रजहोऊ * मम सँग सुखपावो सब कोऊ॥
यह कहि सुरनबिदा हरि कीन्हों * आयसुयोग शक्ति कहँ दीन्हों॥
सप्तम गर्भ देवकी केरा * तहाँ शेष मम अंश बसेरा ॥
सो आकर्षणके क्षण माहीं * राखो गर्भ रोहिणी पाहीं ॥
शक्ति जबहिं हरि आयसुपायो * ततक्षण ताहि वहीं पहुँचायो ॥
हरि चरित्र कछु जान न कोई * जो कछु करन चहैं सो होई ॥

दोहा—तब कृपालु जनके सुखद, अविगति कमलाकन्त ॥
निज आगम देवकि उदर, दिय जनाय भगवन्त ॥
सो०—तनु द्युति बढी अपार, परम प्रकाशित भवन सब ॥
आनन मुकुर निहार, अति प्रसन्न मन देवकी ॥

निजमुख मुकुर देवकी देख्यो * शरद चन्द्र पूरण सम लेख्यो ॥
मिट्योतिमिर भ्रम अति सुखपायो॥जान्यो कंस कालहरि आयो
प्रभु आगमन जानकर देवा * आये सकल जनावन सेवा ॥
नभसे गर्भ स्तुति सब करहीं * जय जय जय जय जय उच्चरहीं
जय ब्रह्मा शिव सेव्य सदाई * जय वेदान्त वेद सुरसाईं ॥
जयतीरथ पद भवनिधि वोहित * प्रणतपाल जय दीननके हित॥
जय संकल्प सत्य गुणधामा * जय मन बांछित पूरण कामा॥
जय गो द्विजहित नरतनु धारी * जय सन्तन पतिगति अपहारी।

१ देवतानको । २ योगमाया । ३ खींचकर । ४ दर्पण । ५ अंधकार-भ्रम । ६ आकाशमेंठाढेह्वैकर ।

जय कृपालु आनन्द बरूथा[1] ❀ वन्दत चरण सकल सुर यूथा ॥
जय पुरुषारथ अमित अनूपा ❀ महापुरुष सचराचर भूपा ॥
जय अहीश[2] नित नव गुण गावैं ❀ तदपि नाथ गुण अन्त न पावैं ॥
जो मुनि जन मन ध्यान न आवैं ❀ भक्ताधीन वेद यश गावैं ॥

दोहा—अलख अरूप अनीह अज, प्रभु अद्वैत अनादि ॥
गर्भवास सो देवकी, कौतुकनिधि सर्वादि ॥

सो०—किनहुँ न पायो भेव, शेष महेश गणेश विधि ॥
नमोनमो तिहि देव, परम विचित्र चरित्र शुभ ॥

करि विनती सुरसदन[3] सिधारे ❀ परमानंद मगन मन भारे ।
तब देवकिपति पास बखाने ❀ कोमल वचन प्रेमते साने ।
हो पिय सो उपाय कछु कीजे ❀ अबके यह बालक रखलीजे ।
बुधि बल छल पिय कीजे सोई ❀ जामें कुलको नाश न होई ।
मैं मन वच अबकै यह जाना ❀ हैं मम उदर देव भगवाना ।
कहा करौं कछु यत्न न पाऊं ❀ कौन भांति यह गर्भ दुराऊं ।
सत्य धर्म बरु जाय तौ जाऊ ❀ पति यहि सुतहित करिय उपाउ ।
कर्म धर्म सब हरि हित भाखें ❀ सो हरितजि कहुँ धर्महिं राखें ।
सुनहु पिया असको हितकारी ❀ जो यह बालक लेहि उबारी ।
शिर ऊपर बैठे रखवारे ❀ पाँयन पडे निगड[4] अति भारे ।
कंस असुर अपवंश विनाशन ❀ केहि विधिसों उबरे तियतासन ।
ऐसोको समरथ जग पाई ❀ जो इहि अवसर होय सहाई ।

दोहा—षट बालक बध सुरतिकरि, दम्पति दुखित बिचार ॥
अति आकुल भय कंसके, दृगन[5] चली बहि धार ॥

सो०—करुणासिन्धु दयाल, तात मात अति दुखित लखि ॥

१ समूह । २ शेष । ३ नेस्थानको । ४ बेडी । ५ नेत्रनते ।

प्रकट भये तिहि काल,दुख मोचन[1] लोचन सुखद॥
योग शक्ति हरि आयसु पाई ❀ प्रगटी नन्द भवन सो जाई ॥
ताके प्रकटतही नरनारी ❀ भये नींदवश देह बिसारी ॥
भादों कारी निशि अति पावन ❀ आठैं बुध रोहिणी सुहावन ॥
अखिललोकपति जन सुखदायक ❀ आये जन्मलियो सुरनायक
शीशमुकुट कल कुण्डल कानन ❀ शरदमयंक[2] सरस शुभ आनन॥
चारु[3] चरण पंकज[4]दल लोचन ❀ चितवन सुखद तापत्रय मोचन॥
कुटिल अलक भ्रूमेचकताई[5] ❀ जन मन हरण परम सुखदाई ॥
पीतबसनतनु श्यामतमाला ❀ उरश्रीवत्स चारु मणिमाला ॥
भुजा विशाल मनोहर चारी ❀ शंख चक्र गद अम्बुज[6] धारी ॥
अंग अंग सब भूषणनीके ❀ परम विचित्र भावतेजीके ॥
चरण सरोज उदित नख जोती ❀ कमल दलन राखे जनुमोती ॥
परम प्रताप शुभग शिशु वेषा ❀ अद्भुत रूप देवकी देखा ॥
दो०—देखिअमितछबिचाकितमति,पतिढिगलियेबुलाय॥
दम्पति परमानन्द मन,परे हर्ष सुत पाय ॥
सो०—भरे प्रेम जल नयन, अति सनेह आकुल शिथिल॥
बोले गदगद बैन,जोरि पाणि[7] विनती करत ॥
प्रभुकिहि विधि तुम गुणन बखानो ❀ तुम मायावश तुमहि न जानो॥
सहसानन[8] जाके गुण गावैं ❀ नेति नेति जेहि निगम[9] बतावैं ॥
जाकी भ्रूविलास अनयासा ❀ अखिललोक उपजै अरु नासा॥
जो स्वरूप मुनि ध्यान लगावैं ❀ कृपा करहु तब दरशन पावैं ॥
जो सबतेपर अज अविनाशी ❀ सो किमिकहिय उदर ममबासी॥
परम विचित्र चरित्र तुम्हारे ❀ मोहतहैं प्रभु मनहिं हमारे ॥

१ नाशकरता। २ शरदकाचंद्र। ३ श्रेष्ठ। ४ कमल। ५ श्यामताई। ६ कमल। ७ हाथ। ८ शेष। ९ वेद।

तात मातके वचन सुहाये ❀ सुने प्रेम वश प्रभु मन भाये ॥
बोले तात मात सुखदानी ❀ मधुर मनोहर अमृतबानी ॥
सुनहु मात मैं तुमहिं सुनाऊं ❀ प्रथम जन्मकी कथा बताऊं ॥
तुम जांच्यो मोहिं कर तप भारे ❀ तुम समान सुत होय हमारे ॥
जन हित विरद मोर श्रुति गायो ❀ सो कैसे करि जात लजायो ॥
ताते मैं बर तुमको दीन्हों ❀ सो हम आय सत्य अब कीन्हों ॥

दोहा—शिव ब्रह्मा सनकादिमुनि, ध्यानसकत नहिंपाय ॥
सो मैं तुम्हरे प्रेम वश, दियों दरश निज आय ॥

सो०—कौतुक निधि सुरराय, करत चरित मुनि मनहरण ॥
महा मोह उरझाय, दियो बहुरि पितु मात मन ॥

करहु तात अब वेग उपाई ❀ हमहिं कंस ते लेहु बचाई ॥
गोकुल हमहिं देहु पहुँचाई ❀ तहां यशोदा कन्या जाई ॥
मोहिं राखि कै यशुदा पासा ❀ कन्या लै आवहु अनयासा ॥
सो कन्या लै कंसहिदीजे ❀ तात हमारो नाम नलीजे ॥
ऐसहि मात पिता समुझाई ❀ भये तुरत शिशु[1] यदुकुलराई ॥
देखि चरित सुनि प्रभुकी बाता ❀ विषमय हर्ष विवश पितुमाता ॥
सुतउठाय उरसों लपटायो ❀ प्रेम विवश लोचन जलछायो ॥
कहति देवकी पति सुनि लीजे ❀ गमन वेग गोकुलको कीजे ॥
जबलगि सुनहि न वह हत्यारो ❀ मन वच क्रम नृप कोन पत्यारो ॥
बनै नाथ उर धीरजधारे ❀ नाहिन इतने भाग्य हमारे ॥
जो यह सुख नयनन पुट पीजे ❀ ऐसे सुतको यश सुनि लीजे ॥
दरशन सुखित दुखित महतारी ❀ शोचत विकल कंस भयभारी ॥

दोहा—अति अँधियारि अर्द्ध निशि[2], भटघेरे चहुँ ओर ॥

[1] बालक । [2] आधीरात

कौन भाँति जैहैं दई, पाँय निगड़ अति घोर ॥
सो०—बरषत अति जल जोर, घनगरजत चमकतचपल ॥
बीच यमुन अति घोर, पार कवन विधि पाइहैं ॥
कहाकरौं अब काहि पुकारौं * कौन भांति धीरज उर धारौं ॥
कंस सरोष तबहिं किनमारी * विनती करि पति वृथा उबारी ॥
ऐसो सुत बिछुरत महतारी * कौन भांति जीवे दुखभारी ॥
कृपा समुद्र भक्त सुखदानी * सुनत मातुकी आरतबानी ॥
कृपाकरी सब भ्रम भय टारे * गिरे निगड पाँयनते भारे ॥
तब वसुदेव हरष तिहि ठाहीं * लक्ष धेनु मनसी मन माहीं ॥
पुत्र गोदलै तुरत सिधाये * द्वार कपाट[२] खुले सबपाये ॥
रखवारे सब सोवत देखे * संपदि[३] चले उर हरष विशेखे ॥
तबहीं मघवा[४] वृष्टि[५] निवारी * मन्द समीर[६] भई श्रमहारी ॥
हरिमुख चन्द्रप्रभा तमनाशै * क्षण क्षण तडित[७] पंथ[८] परकाशै ॥
प्रभु पर शेष छांह फनछाई * आगे सिंह दहाड़त जाई ॥
सो वसुदेव न जानत भेवा * पहुँचे जाय यमुनतट देवा ॥
दोहा—सरित[९] देखि गम्भीर अति, मनमें शोच विचार ॥
गोकुलके सम्मुख धँस्यो, प्रभु प्रताप उरधार ॥
सो०—यमुनापति पहिचानि, मन अनंद हुलस्यो हियो ॥
परसन हित पदपानि, अति प्रवाह ऊंचो उठ्यो ॥
गुल्फ[१०] जंघ[११] कटि[१२]लौं जल आयो * तब हरिको कछु ऊर्ध्व[१३] उठायो ॥
ज्यों ज्यों वसुदेव सुतहि उठावे * त्यों त्यों जल ऊपरको आवे ॥
नाक प्रयन्त नीर जब आयो * तब हरिपद अंघ[१४]को लटकायो ॥
परशि नीर हुंकारहि दीनो * तुरतहिं भयो गुल्फते हीनो ॥

१ वेरी । २ किवाँर । ३ जलदी । ४ इन्द्र । ५ वर्षा । ६ पवन । ७ बिजुरी । ८ मारग । ९ यमुना ।
१० टिहना । ११ पीडरी । १२ कमर । १३ ऊपर । १४ नीचेको ।

भयो पार लैके घनश्यामहि[१] * गये वसुदेव नन्दके धामहिं ॥
तहां सकल जन सोवत पाये * सुत लै यशुमति पास सिधाये ॥
कन्या तहां पुनीत निहारी * लई उठाय राखि दैत्यारी ॥
फिरि फिरि सुतको वदन निहारी * चले तुरत भय कंस विचारी ॥
जो सम्पति निगमागम[२] गाई * योगी जनन जानि नहिं पाई ॥
सनकादिक सरबस विधि[३] प्राना * शंकर जासु धरतहैं ध्याना ॥
शारद नारदादि यश गावैं * सहस[४] बदनहू पार न पावैं ॥
अहो विलोकहु भाग्य बडाई * सोई सोवत यशुमति माई ॥

दोहा—वहां देवकी प्रेम वश, अति व्याकुल अकुलात ॥
बालक अरु वसुदेव कहँ, पठै बहुत पछितात ॥
सो०—बैठत उठत अधीर, व्याकुल सोई सेजपर ॥
पोंछत नयनन नीर, बोलि सकत नहिं कंस भय ॥

मनमन सुर[५] मनाय सनमानै * मत यह भेद दई कोउ जानै ॥
रखवारे कहुँ जान न जाहीं * मत कोउ दुष्ट मिलै मग माहीं ॥
याते अधिक शोच मोहिं भारी * क्यों दुरिहै शशिमुख[६] उजियारी
मग महँ यमुना अति गम्भीरा * केहि विधि पहुँचैंगे वहितीरा ॥
गोकुल पहुँचे धौं मग माहीं * भई बेर पति आयो नाहीं ॥
यहि विधि शोच विवश अकुलाई * इकक्षण कल्प समान विहाई ।
पहुँचे वसुदेव तिहि क्षण जाई * बूझत उठी पुत्र कुशलाई ॥
केहि विधि पुत्र राखि पति आये * समाचार वसुदेव सुनाये ॥
कन्या दई देवकी जबहीं * द्वार कपाट[७] गये लगि तबहीं ॥
बेडी व्हैगईं पग ततकाला * कन्या रोय उठी तिहि काला ॥
चहुँ दिशि जागि परे रखवारे * तुरत कंस पहँ जाय पुकारे ॥

१ भगवान् । २ वेद-पुराण । ३ ब्रह्मा । ४ शेष । ५ अपनेइष्टदेवको मनाय । ६ कृष्णकोचंद्रसमानमुख । ७ किवाँर ।

सुनतहि उठि अति आतुर धायो ❀ लीन्हें खड्ग[1] तहां चलि आयो

दोहा—कन्याले तब देवकी, आगे राखी आय ॥
दीन वचन आधीनह्वै, कंसहि कही सुनाय ॥

सो०—अहो भ्रात यह दान, तुम हम कहँ अब दीजिये ॥
है कन्या जिय जान, याते भय तुमको नहीं ॥

सुनत कंस भगिनी[2]की बानी ❀ मृत्यु त्रासते शठ रिसमानी ॥
यामें कछू होय छल कोई ❀ को जानै विधना[3]गति गोई ॥
यह विचार कन्या गहिलीनी ❀ पटकनकी मनसातिहि कीनी ॥
करते छूटिगई आकाशा ❀ दिव्यरूप तहँ कियो प्रकाशा ॥
बोलति भई गगनते[4] बानी ❀ अरे मन्दमति अधम अज्ञानी ॥
ममहत्या तैं लई वृथाहीं ❀ तेरो रिपु[5] प्रगट्यो ब्रजमाहीं ॥
सर्प ग्रसित जिमि दादुर[6] होई ❀ माखी खान चहत शठ सोई ॥
तस तू चह मारन मोहीं ❀ आयो काल निकट शठ तोहीं ।
ऐसे कहिकै स्वर्ग सिधारी ❀ कंसहि शोच भयो सुनि भारी ॥
पर्‍यो देवकी चरणनमाहीं ❀ मैं मारे तुवपुत्र वृथाहीं ॥
क्षमा करौ मेरे अपराधा ❀ है विधिकीगति अलख अगाधा
वसुदेवहुसन क्षमा कराई ❀ निगड[7]दिये पगते कटवाई ॥

दोहा—गयो शोच व्याकुल सदन[8], पर्‍यो सेजपर जाय ॥
जागतही बीती निशा[9], नींदपरी नहिं ताय ॥

सो०—हरिके चरित अनूप, असुर विमोहन सुर सुखद ॥
नर न परत भवकूप, सहज प्रेम गावहिं सुनहिं ॥

यशुदा जब सोवतते जागी ❀ सुत मुख देखतही अनुरागी ॥
पुलक अंग उर आनँद भारी ❀ देखिरही मुखशशि[10] उजियारी ।

१ तरवार । २ बहिन । ३ विधाता । ४ आकाश । ५ वैरी । ६ मेढक । ७ बेरी । ८ घर । ९ रात्रि । १० मुखचंद्र

गद्‌गद्‌ कण्ठ न कछु कहि आयो ❀ हर्ष वन्त है नन्द बुलायो ॥
आवहु कन्त पुत्र मुख देखो ❀ बड़ो भाग्य अपनो करि लेखो ॥
भये प्रसन्न आजु सब देवा ❀ सफल भई सबहिनकी सेवा ॥
सुनत नन्द प्रिय तिय[1]की बानी ❀ प्रेम मगन तनुदशा भुलानी ॥
हर्षित है उठि आतुर धायो ❀ यशुमति सुतको बदन दिखायो ॥
देखत मुख उर सुख भयो जैसो ❀ कहि न सकहिं श्रुति शारद[2] तैसो
कहा कहौं तिहि क्षणकी शोभा ❀ मनहुं महा छबितरुके गोभा ॥
आनँद मगन नन्द मनमाहीं ❀ जानत नहिं हमको केहि ठाहीं
रोय उठे तब नन्दके लाला ❀ जागि परे सब ग्वालिन ग्वाला ॥
जित तितते हर्षित[3] उठ धाये ❀ मनहुं रंक[4] धन लूटन आये ॥

दोहा—देहिं बधाई[5] नन्दको, परैं यशोदा पाव ॥
कहैं पियारे लालको, नेक हमहिं दिखराव ॥

सो०—अति हर्षित नँदराय, कह्यो बजावनसोहिलो ॥
नारि उठीं सब गाय, लाग्यो बजन बधावनो ॥

छं०सुरसिद्धमुनिन्दा परम अनन्दा सुनिगोकुलहारि आये
दुन्दुभी[6] बजावत मंगल गावत तियन[7] सहितउठि धाये ॥
विद्याधर किन्नर सुघर कण्ठबर करत गान सचुपाये ॥
गरजत तिहिकाला मधुररसाला घनगति जनन जनाये ॥
बाजत करताला बरषत माला सुरतरु[8]सुमन सुहाये ॥
सब करैं किलोलैं हर्षित बोलैं जय जय जय सुखपाये ॥
नभ महँ धुनि होई सुन सब कोई भये सबन मन भाये ॥
संतन हितकारी असुर सँहारी आवत क्षिति[9]सुखछाये ॥
शिव ब्रह्मादिक मुनि सनकादिक परम प्रफुल्लित गाता ॥

१ यशोदाकी। २ सरस्वती। ३ प्रसन्न। ४ दरिद्री। ५ जन्मबधाई। ६ नगारे-धौंसा। ७ देवांगनासहित। ८ कल्पवृक्षकेपुष्प। ९ पृथ्वीमें।

गुणि गण सब गावैं प्रभुहि सुनावैं आनँद उर न समाता ॥
भए मन चीते सब भय बीते प्रगटे दनुज[1] निपाता ॥
अतिमनमें हर्षै पुनि पुनि वर्षै सुमन[2] जो सुरतरु[3] जाता ॥
सुरतिय[4] मनमाहीं निरखि सिहाहीं यशुमतिके बड़ भागा ॥
इनसम हम नाहीं पुण्यन माहीं कहैं सहित अनुरागा ॥
योगीजेहि ध्यावैं ध्यान न पावैं करि करि योग विरागा ॥
जो वेद न जानै नेति बखानै सो सुत व्है उर लागा ॥
दोहा—भरे परम आनन्द सुर, उपजावत अनुराग ॥
बार बार वरणन करैं, नन्द यशोमति भाग ॥
सो०—रहे सदन[5] सुर भूल, गोकुलको उत्सव निरखि ॥
जन्मे मंगल मूल, ब्रजवासी हर्षित सबै ॥
ब्रजबासिन सबहिन सुनि पायो ❋ नन्दमहरघर ढोटा जायो ॥
परमानन्द लोग सब धाये ❋ नन्दराय तब विप्रबुलाये ॥
काढि लग्न ग्रह योग सुधायो ❋ अति विचित्र सब द्विजन सुनायो
करत वेद ध्वनि अति सुखपाई ❋ देहिं नन्दको सकल बधाई ॥
तब स्नान महरि उठि कीन्हो ❋ भाल तिलक चन्दन लैलीन्हो ॥
जाति[6] कर्म करि पितर पुजाये ❋ भूषण बसन द्विजन पहिराये ॥
गैया लक्ष[7] सबत्स[8] सुहाई ❋ बाढी दूध नवीन मँगाई ॥
सब विधि सकल अलंकृतकीनी ❋ करि संकल्प द्विजन[10] को दीनी ॥
मुदित विप्र सब देइँ अशीसा ❋ चिरजीवहु सुत कोटि बरीसा ॥
हँसि हँसि बहुरि महरि नँदराई ❋ हित कुटुम्ब सब निकट बुलाई ॥
बहु सुगंधि माथि तिलक बनाये ❋ भूषण बसन विविध पहिराये ॥
हुते जु कुलमें बृद्ध[11] जिठेरे ❋ हित सों पाँय परे सब केरे ॥

१ दैत्यकेमारनवारे । २ पुष्प । ३ कल्पवृक्ष । ४ देवांगना । ५ स्वर्गमें-घर । ६ नांदीश्राद्धकरा । ७ एकलाख । ८ बाछरासहित । ९ शृंगारी । १० ब्राह्मणनको । ११ बूढेबडे ।

दोहा—वंदी[1] मागध[2] सूत[3] गण, भरे भवन बहु आय ॥
लैलैनाम बुलाय सब, परितोषे[4] नँदराय ॥
सो०—मन बांछित सबलेहिं, जोजाके भावे मनहिं ॥
नन्द भरे रस देहिं, किये अयाचीयाचकनि[5] ॥
सुनि सुनि धाईं ब्रजकी नारी ❀ लेकर कमलन कंचन[6] थारी ॥
मंगल साज साज सब लीन्हें ❀ सहजशृंगार सुभग तनु कीन्हें ॥
चारु[7] चीर[8] तनु दृग[9] कजरारे ❀ भाल[10] तिलककुच शिथिलसँवारे ॥
मांग सिंदूर तरोना कानन ❀ रोरी रंग किये कछु आनन ॥
अँगिया अंगकसे छबिछाजे ❀ विविध भांति उर हार बिराजे ॥
अति आनन्द मगन मनफूलीं ❀ अंचल उडत सँभारन भूलीं ॥
निज निज मेल मिलीं सब गावैं ❀ विहरत नन्द धामको आवैं ॥
इक भीतर इक आंगन माहीं ❀ इक द्वारे मग[11] पावत नाहीं ॥
सबको यशुमति निकट बुलावैं ❀ मुख उघार सुत[12] को दिखरावैं ॥
देहिं अशीश परे शिशुपायन ❀ जीवहु जबलग नभ[13] तारागन ॥
पूरण काम भयो ब्रजसारो ❀ धन्य यशोदा भाग्य तिहारो ॥
धन्यसो कोखि जहां सुत राख्यो ❀ पुण्य तिहारो जात न भाख्यो
दोहा—धन्य दिवस धनि राति यह, धन्य लग्न तिथिवार ॥
जहँजायो ऐसो सुवन[14], थिरथाप्यो परिवार ॥
सो०—पुनि पुनि शीशनवाय, देहिं अशीश मनाय सुर ॥
जियहु सुवन नँदराय, रूप अचल कुलकी थुनी ॥
परमानंद नंद अनुरागे ❀ चित्र विचित्र वस्त्र बहु मांगे ॥
सारी सुरंग कसबके लहँगे ❀ अति चटकीले मोल न महँगे ॥
सिगरी बधू बोल पहिराई ❀ जो जैसी जाके मनभाई ॥

१ जोप्रसंगके अनुसारबोलैं । २ भाट । ३ पौराणिक । ४ प्रसन्नकरे । ५ भिखारीन्कोधनाढचकारिदिये । ६ सुवणकी । ७ उत्तम । ८ वस्त्र । ९ नेत्र । १० मस्तक । ११ मार्ग । १२ कृष्णको । १३ आकाश । १४ पुत्र ।

देहिं अशीश मुदित ब्रजनारी ❀ फूलीं कमल कलीसी न्यारी ॥
एक रहसि निज निज गृह जाहीं ❀ इक हुलसी आवैं गृह माहीं ॥
एक कहैं एकनसों धाई ❀ हौं यह बात भली सुनि आई ॥
महरि यशोदा ढोटा जायो ❀ नंदद्वार सखि बजत बधायो ॥
चलो वेग सखि देखिये सोई ❀ विधना चाहतहींहे जोई ॥
इक नाचै इक ढोल बजावें ❀ एक नन्दको गारीगावें ॥
एक साथिये द्वार बनावें ❀ एकै वंदनवार बँधावें ॥
ध्वज पताक तोरण छबिछाई ❀ घर घर होत अनंद बधाई ॥
पुनि पुनि सुमन[2] देव वर्षावें ❀ फूलनसों सब गोकुल छावें ॥

दोहा—ध्वज पताक तोरण कलश, बंदनवार दुवार ॥
गोपनके घरघर बँधे, तोरन मंगलचार ॥

सो०—नंद सदन[3]सविचार, वरणिसकैसो कौन कवि ॥
लियो जहाँ अवतार, छबिसागर त्रिभुवन धनी ॥

ग्वाल वृंद सब सुनि उठि धाये ❀ बाल वृंद सब निकट बुलाये ॥
घसि बन धातु[4] चित्र सब कीन्हें ❀ गुंजा भूषित भूषण लीन्हें ॥
यद्यपि अरु भूषण तन माहीं ❀ तद्यपि अहिरन गुंज सुहाहीं ॥
एक कहैं एकन समुझाई ❀ आज वनहिं कोऊ नहिं जाई ॥
गैया लेपन[5] सहित बनावो ❀ चित्र विचित्र वेगि लै आवो ॥
पूत नन्दके घर है जायो ❀ भयो सबनके मनको भायो ॥
कितनो गहर[6] करत बिन काजा ❀ वेगि चलो सब सहित समाजा ॥
दधि माखनके माट भराये ❀ कछु इक हरदो रंग मिलाये ॥
लिये शीशपर केतिक गावें ❀ केतिक ताल मृदंग बजावें ॥
मिलमिल निजनिज यूथन माहीं ❀ नंद सदन[7] निरखत सब जाहीं ॥

१ प्रसन्नहैं । २ पुष्प । ३ नंदकेघरको । ४ खरिया । ५ मनसिलपेवरीआदि । ६ अबेर । ७ घर ।

देखि नन्द अति आनँद पावैं ❀हँसि हँसि सबको निकट बुलावैं॥
छुइ छुइ चरण भेंट धरिआगे ❀ देहिं बधाई अति अनुरागे ॥

दोहा—नाचत गावत मगन मन, भई सदन अति भीर ॥
मनु आये उत्साह सब, धरि धरि गोप शरीर ॥

सो०—देहधरे आ*नन्द, मनहुँ नंद तिन मधिलसै ॥
जन्मे आनँद कन्द, कहि नकसहिं सुख सहसमुख॥

इक नाचत इक गावत ठाढे ❀ इक कूदत अति आनँद बाढे ॥
छिरकत एक दूध दधि डोलैं ❀ एक कुलाहल करत कलोलैं ॥
मचो नंद घर दधिको कांदौं ❀ बरसत दूध दही जनु भादौं ॥
एक धाय एकन पैं जाहीं ❀ एकै मिलत डारि गलबाहीं ॥
एक एकके पायँन परहीं ❀ इकदधि दूर्वाक्षत शिरधरहीं ॥
अति उछाह सबके मन माहीं ❀ राजा राव गनत कछु नाहीं ॥
गोकुल मध्य देखिये जितहीं ❀ करत गोप कौतूहल तितहीं ॥
एकै लूटि नंदको लेहीं ❀ एकै एकन को धन देहीं ॥
एकन हित करि नंद बुलावैं ❀ पट भूषण तिन कोप हिरावैं ॥
एक कहैं हम तब कछु लेहैं ❀ जब लालन मुख देखनदेहैं ॥
एक जो एकन ते कछु लेहीं ❀ ते निशंक एकन को देहीं ॥
अति आनंद मगन पशु पालक[३] ❀नाचत तरुण[४] वृद्ध[५] अरु बालक॥

दोहा—गोकुलको आनंद सब, कापै वर्ण्यो जाय॥
जहां परम आनंद मय, लियो जन्म हरि आय ॥

सो०—नितनव होत विलास, हरि मुकुंदके जन्मते ॥
ब्रज संपदा सुपास, सुर[६] भूलहिं कौतुक निरखि॥

जबते जन्मलियो हरि आई ❀ सुख संपति ब्रज घर घर छाई॥

* मानो यावत् गोपहै सोई उत्साहरूपहै और नंदराय नहीं है मानो देहधारणकरे मूर्तिमान उनमें उत्साहहै। १ कीच। २ चावल। ३ ग्वारिया। ४ ज्वान। ५ बूढे। ६ देवता।

सब उदार सब परम प्रवीना ❀ सब सुंदर सब रोग विहीना ॥
मुदित जहां तहँ सब ब्रजबासी ❀ सब यशुमतिसुत प्रेम उपासी ॥
नंद सदन वर्ण्यो किमिजाही ❀ शतसुरेश[१]लखि विभ्रमजाही ॥
अति प्रकाश मन्दिरके माहीं ❀ फैलिरही हरि छबिकी छाहीं ॥
ग्वाल गाय गोपनकी भीरा ❀ कहुँ दधि कहुँ माखन कहुँक्षीरा ॥
भूमि बाग बन गिरि[२] रमणीया ❀ खग मृग[३] सर[४] सरिता[५] कमनीया[६] ॥
विटप[७]वेलि सब सहित फूलफल ❀ दिशा प्रकाशित निर्मल जलथल
सुरभी सुर सुरभी सम तूला ❀ भयो सकल ब्रज मंगल मूला ॥
विभव भेद यह कोउ न जाने ❀ आदिहिंते हम ऐसे माने ॥
कृष्णजन्म आनंद बधाई ❀ सुर पुर नाग तिहूं पुर भाई ॥
ब्रज बासिन गण अधिक उछाहू ❀ करि नहिं सकहिं सहस मुख काहू

दोहा—ब्रजको सुख को कहिसके, सुखमा बढी अपार ॥
सुखनिधान भगवान जहँ, लियो मनुज अवतार ॥

सो०—प्रकटे गोकुल चंद, संत कुमुद वन मोदकर ॥
तम कुल असुर निकंद, ब्रज जन चारु चकोरहित ॥

नित नव भीर नंदके द्वारे ❀ याचक जन सब होंय सुखारे ॥
गाँव गाँवते सुनि सुनि आवैं ❀ मन भायो सब कोऊ पावैं ॥
पांचदिवस इहिविधि सुख पायो ❀ छठयोंदिवस छठीको आयो ॥
मन्दिर सकल सुबास लिपायो ❀ जहांतहाँ चित्रित करवायो ॥
बीथी चारु सुगंधि सिंचाई ❀ द्वारन बँदनवार बधाई ॥
जानि कुटुम्ब मित्र हित जेते ❀ नंदराय न्योते सब तेते ॥
ठौर ठौर बहु व्यंजन* होई ❀ भोजन कहँ आये सब कोई ॥
गोप बधू सब बनि बनि आवैं ❀ लालन को पहिरावन ल्यावैं ॥

१ सौइन्द्र । २ पर्वत । ३ पखेरू । ४ सरोवर । ५ नदी । ६ सुंदर । ७ वृक्ष । * रोहिणिआदि करे रसोई ।

जरिकस कुरता भूषण टोपी ❀ रत्न समेत प्रेम रँग ओपी ॥
रोरी अक्षत पान मिठाई ❀ धरि धरि कंचन थारिन लाई ॥
गावहिं मंगल कोकिल बानी ❀ नंद भवन आवहिं हर्षानी ॥
करि आदर यशुदा बैठावैं ❀ देखि श्याम घन सब सुखपावैं ॥

दोहा—वृषभानादिक गोपवर, ब्रजवासी समुदाय ॥
आये सब नँदराय गृह, भूषण बसन बनाय ॥

सो०—अति आदर करि नंद, शुभ आसन दीने सबन ॥
सबके मन आनंद, बजत दुंदुभी नचत नट ॥

कहू ग्वाल गावतहैं हेरी ❀ कहूं खिलावत गाय घनेरी ॥
वंश प्रशंसा भाट सुनावैं ❀ कितहूं ढाढी ढाढिनिगावैं ॥
देहिं गोपगण तिनको दाना ❀ भूषण बसन धेनु मणि नाना ॥
परजा सकल खिलौंनाल्यावैं ❀ अति अद्भुत कापै कहि आवैं ॥
धरहिं नंदके आगे आनी ❀ राखहिं सब अतिशय सुखमानी ॥
तिनहीं देहिं निछावरि हरिकी ❀ कोमल श्यामल सुन्दर बरकी ॥
विश्वकर्मा पलना गढिलायो ❀ रत्न जटित शुभरंग सुहायो ॥
लालन हितसो नंद रखायो ❀ विश्वकर्मा सब बांछित पायो ॥
ऐसे दिवस यामयुग आयो ❀ तब सब गोपननंद जिमायो ॥
छिरकि सुगंध पान कर दीन्हों ❀ तब सब गोपन भोजन कीन्हों ॥
मंगल[1] मय रजनी जब आई ❀ गाय उठीं सब नारि सुहाई ॥

अथ कुरताटोपीवर्णनम् ॥

दोहा—कुरता टोपी पीतरँग, लालनको पहिराय ॥
लैउछंग[2] पूजन छठी, बैठीं हर्षित माय ॥

सो०—करि कुलको व्यवहार, करी आरती श्यामकी ॥

१ मंगलकी रात्री । २ गोद ।

करति निछावरि नार, तन मन धन शशिमुख[१] निरखि ॥
नेग जोग सब नेगिन पायो ❀ दियो सबनि यशुदा मनभायो ॥
प्रातहि उठि लालन अन्हवायो ❀ सुदिन शोधि पलना पहुढायो ॥
निरखि निरखि यशुदा बलिजाई ❀ अरुण चरण कर कोमल ताई ॥
ब्रजबासी जीवन नँदलाला ❀ मातु सुकृत फल मदन गोपाला ॥
नितनव मंगल होहिं सुहाये ❀ मंगल निधि जबते हरि आये ॥
*नन्द सुकृत वर्षाऋतु सोई ❀ यशुमति सुकृत अकाश बनोई ॥
तहँ घनश्याम श्याम तनु उनये ❀ मंदहँसनि दामिनि द्युति जुनये ॥
गरजन मंद मधुर किलकारी ❀ ब्रजजन मोरन आनँद कारी ॥
दादुर गुणगण गावहिं दासा ❀ परम प्रीति मन परम हुलासा ॥
पलना पचरंग मणि छबिछाई ❀ इन्द्र धनुष उपमा तिन पाई ॥
गज मुक्तनकी लर लटकाई ❀ सोइ मानों बगपांति सुहाई ॥
ब्रज घर घर सुख संपति छाई ❀ सोई मनहुँ भूमि हरिआई ॥
दोहा—वर्षत परमानंद जल, नंद सदन जगमाहिं ॥
ध्यान भूमि दृग सरित मग, जन उर सिंधु समाहिं ॥
सो०—पूरण होत सुनाहिं, यद्यपि निशि बासर भरन ॥
बढत लहरि पुलकाहिं, हरि मुख शशिराका निरखि ॥
कंसहि वहां नींद निशि नाहीं ❀ अति चिंता व्याकुल मन माहीं ॥
बैठ्यो निकसि सभा उठि प्राता ❀ मंत्री बोलि कहहि सब बाता ॥
मेरो रिपु प्रगट्यो ब्रजमाहीं ❀ कौन भांति पहिंचानों ताहीं ॥
जाते जाय वेगि वह मारो ❀ ऐसो तुम कछु मंत्र विचारो ॥
दिन दिन बडो होय अबसोई ❀ कोजाने फिरि कैसी होई ॥
बोल्यो एक असुर सुनु राजा ❀ क्यों डरपत इतनेके काजा ॥

१ चंद्रमुख । ❀ याचौपाईमें नंदराय और वर्षाकी ऐक्यताकरिके दिखाई है जैसे नंदको सुकृत सोई वर्षाऋतु और यशुदाको सुकृत आकाश तामें श्यामसुंदर सामरी घटाउठी तामें कृष्णकी मंदहँसनसोई वीजुरी किलकारीरूप गरजन ब्रजवासीरूप मोर आदि जानने ।

मोपै एक मंत्र सुनिलीजै ❀ धर्म काज कछु होन न दीजै ॥
जप तप होम होन नहिं पावैं ❀ विप्रन साधुन असुर सतावैं ॥
जो यह देव होयगो कोऊ ❀ सहिनहिं सकै प्रकट ह्वै सोऊ ॥
तब तेहिं असुर जाय संहारै ❀ याविधि शत्रु तुम्हारो मारै ॥
बोलो एक बात यहनीकी ❀ औरो सुनो हमारेजीकी ॥
देश देशको असुर पठावो ❀ बालक मासकके[1] जे पावो ॥
दोहा—तिन सबहिनको बधकरैं, वचन न पावै कोय ॥
इनहीं में वह होयगो, मार्यो जै है सोय ॥
सो०—कह्यो कंस हर्षाय, कहे मंत्र दोऊ भले ॥
पठवहु असुर निकाय[2], जायकरैं कारज सँभारि ॥
याविधि असुर बिदा बहुकीन्हों ❀ बाल बंधनकी[3] आयसु दीन्हों ॥
कह्यो जाय ब्रज वेगहि कोई ❀ तहँके बालक मारै सोई ॥
कह्यो पूतना आयसुपाऊं ❀ तो यह कारज मैं करिल्याऊं ॥
सकल घोष[4] शिशु जाय नशाऊं ❀ जो कहिये तो जीवत ल्याऊं ॥
क्षणमेंरूप मोहिनी धारौं ❀ वशीकरण पढि सब परडारौं ॥
घिसि कंकोल उरोजन लाऊं ❀ ब्रजबासिनके बाल पियाऊं ॥
तो पूतना नाम कहवाऊं ❀ जो नृपको कारजकरि आऊं ॥
तुरत कंसतेहि आयसु[5]दीन्हों ❀ सुनतहि वचन गवन तिन कीन्हों
तादिन नंद मधुपुरी[6] आयो ❀ राज अंश[7] कछु नृप कहँ ल्यायो
नृप दरबार ताहि पहुँचायो ❀ समाचार वसुदेव को पायो ॥
छोडि बंदितें[8] नृपने राखे ❀ हते मित्र सुनिके अभिलाषे ॥
मिलनगये तिनको नँदराई ❀ उठि वसुदेव मिले हर्षाई ॥
दोहा—कुशल पूछि करि परस्पर, बारम्बारसप्रीति ॥

१ महीनाभरके । २ समूह । ३ मारनकी । ४ ब्रजकेबालक । ५ आज्ञा । ६ मथुरा । ७ राजाकोकर । ८ कैदखानेते ।

बैठारे नँदराय ढिग, करिके आदर रीति ॥
सो०—तब बोले नँदराय, सुनिय देव भावी प्रबल ॥
तासों कछु न बसाय, जगत भ्रमत जाके बिवस ॥
तुम अति कष्ट कंसते पायो ❀ सुनि सुनि भयो बहुत पछतायो॥
आजुदेखिके चरण तिहारे ❀ भये हमारे नैन सुखारे ॥
तब बसुदेव कही मृदुबानी ❀ अहो नन्द तुम सत्यबखानी ॥
कर्मरेख नहिं जात मिटाई ❀ विधि की गति कछु जात न पाई॥
सुन्यो नंद सुत भयो तुम्हारे ❀ तब ते अति सुख भयो हमारे॥
तुमको जरा³ आय नियराई⁴ ❀ बड़ी बैस⁵विधि भयो सहाई॥
तबनँदहल⁶धर जन्म सुनायो ❀ प्रथमहिं तिन्हैं रोहिणी जायो॥
तिनको उत्सव प्रगट न कीनों ❀ कंस त्रास⁷ अपने उरलीनों ॥
सुनि वसुदेव बहुत सुखपायो ❀ तब ऐसे कहि वचन सुनायो ॥
सुनहु नंद तुमनीके जानो ❀ कंस नृपति कृत नाहिं छिपानो
ताते अब वे दोऊ बालक ❀ अपने मानि करो प्रतिपालक॥
अब तुम वेगि गोकुलहि जाहू ❀ बालक हित पतियाहु न काहू॥

अथ पूतनावधलीला ॥

दोहा—जित तित भेजे कंसके, करत असुर अनरीति ॥
प्रजा लोगके बालकन, ताते है अति भीति ॥
सो०—गई पूतना आज, ब्रजके बालक घातिनी ॥
करि है कछू अकाज, वेग धाम सुधि लीजिये ॥
सुनि वसुदेव वचन नँदराई ❀ भये बिदा तुरतै भय पाई ॥
निकसत शकुन अशुभ मग पायो ❀ ताते अधिक शोच उर छायो
क्षिप्र चले कछु सुधि तन नाहीं ❀ बालककी चिन्ता मनमाहीं ॥

१ पास । २ विधाता । ३ बुढापो । ४ नगीच । ५ उमर । ६ श्रीदाऊजीको । ७ भय । ८ घरकी । ९ जल्दी ।

